नहीं करेगी इसी से मैं जीवन भर अपने को धोखा देने का प्रयत्न करूँगी। आशा है, परमात्मा मुझे अवश्य क्षमा कर देंगे।

भगवती ने हँसकर कहा—यह भी एक धोखा है। आध्यात्मवाद के चक्कर में अपने आपको मिटा देने का ढोंग किस लिए जब जीवन रहने के लिए मिला है? लेकिन उस तप का भी क्या होगा जो दूसरों की मेहनत पर पलता है।

इंदिरा ने चौंककर देखा।

लवंग ने बक्स खोलकर कहा—भगवती! पिताजी ने सारी जायदाद मेरे नाम कर दी है। लेकिन मेरे लिए यह व्यर्थ है। लो इसे! यह तुम्हारी है...।

सुंदर के मुँह से निकला लवंग!

'मा!' लवंग ने हँसकर कहा—मेरे पास तुम हो तो मुझे और क्या चाहिए?

उसने भगवती के हाथ पर वसीयतनामा रख दिया। इंदिरा ने खोलकर पढ़ा। उसके मुँह से निकला—अरे!

सब चौंक गये। कामेश्वर ने कहा—क्या हुआ?

इंदिरा ने सोचा, क्या ज़मींदार चाल खेल गये? क्या यह भगवती की मा का षड्यंत्र है? उसने पूछा—लवंग! तुमने इसे पढ़ा है?

लवंग ने सरलता से उत्तर दिया—नहीं तो। क्यों?

भगवती हँसा। उसने हँसकर कहा—तुमने पढ़ा हो या नहीं। लेकिन मुझे इसमें से कुछ भी नहीं चाहिए। दुःख का अंत व्यक्तिगत सुख नहीं है। दुःख के कारण का अंत ही दुःख का अंत है। मैं इस जीवन में नहीं पड़ता जहाँ मनुष्य मनुष्य नहीं रहता। जहाँ दूसरों की हड्डियों और खून पर हँसनेवाला, अपने दिल की सलाह को भी अपने झूठे अभिमान और ढोंग की भयानक छलना में भूल जाता है। मैं इस सबसे घृणा करता हूँ। इसलिए नहीं कि मैं इसमें पशु बन जाऊँगा, किंतु इसलिए कि मेरे कारण कितने ही व्यक्तियों को पशु बन जाना पड़ेगा।

'लेकिन' कामेश्वर ने चिल्लाकर कहा—जायदाद तो तुम्हारे नाम है।

फिर एक बार वज्रपात हुआ। सबकी आशाओं के विपरीत लवंग मुस्करा दी। भगवती ठठाकर हँस पड़ा। उसने कहा—तब तो त्याग करने का भी यश मिल गया! उसने मुड़कर कहा—लवंग! यह मेरा कुछ नहीं। यह सब तुम्हारा है।

लवंग ने सिर झुका लिया सुंदर ने बढ़कर कहा बेटा ! आज तूने मेरा सिर ऊँचा कर दिया। मैं अपना सुख किससे कहूँ ?

भगवती ने दोनों हाथ फैला दिये और गद्गद स्वर से कहा— माँ !

और वह छोटा-सा शब्द अपनी विराट् गरिमा के कारण दूर-दूर तक गूँज उठा किन्तु देवताओं ने फिर भी आकाश से एक भी फूल नहीं गिराया।

इति

---

